॥ श्रीः ॥

महाकविश्रीकालिदासप्रणीतं

# मेघदूतम्

## पूर्वमेघः

मातापितृभ्यां जगतो नमो वामार्धजानये ।
सद्योदक्षिणदृक्पातसंकुचद्वामदृष्टये ॥
अन्तरायतिमिरोपशान्तये शान्तपावनमचिन्त्यवैभवम् ।
तन्नरं वपुषि कुञ्जरं मुखे मन्महे किमपि तुन्दिलं महः ॥
शरणं करवाणि शर्मदं ते चरणं वाणि चराचरोपजीव्यम् ।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब कृतार्थसार्थवाहम् ॥
इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किंचिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

"आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्" (काव्यादर्श. १।१४) इति शास्त्रात्काव्यादौ वस्तुनिर्देशात्कथां प्रस्तौति—

कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः[१]
शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः ।
यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु
स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु ॥ १ ॥

अन्वयः—स्वाधिकारात् प्रमत्तः कान्ताविरहगुरुणा वर्षभोग्येण भर्तुः शापेन अस्तङ्गमितमहिमा कश्चित् यक्षः जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु स्निग्धच्छायातरुषु रामगिर्याश्रमेषु वसतिं चक्रे ॥ १ ॥

---

१—स्वाधिकारप्रमत्तः सु. वि., वल्ल० म. सि., विल्स० ।

संजीविनी—कश्चिदिति। स्वाधिकारात् स्वनियोगात् प्रमत्तोऽनवहितः। "प्रमादोऽनवधानता" इत्यमरः। "जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्" (वा० १०७९) इत्यपादानत्वम्। तस्मात् पञ्चमी। अत एवापराधाद्धेतोः। कान्ताविरहेण गुरुणा दुर्भरेण दुस्तरेणेत्यर्थः। "गुरुस्तु गीष्पतौ श्रेष्ठे गुरौ पितरि दुर्भरे" इति शब्दार्णवे। वर्षभोग्येण संवत्सरभोग्येण। "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे" (२।३।५) इति द्वितीया। "अत्यन्तसंयोगे च" (२।१।२९) इति समासः। "कुमति च" (८।४।१३) इति णत्वम्। भर्तुः स्वामिनः शापेन। अस्तङ्गमितो महिमा सामर्थ्यं यस्य सोऽस्तंगमितमहिमा। अस्तमिति मकारान्तमव्ययम्। तस्य "द्वितीया–" (२।१।२४) इति योगविभागात् समासः। कश्चिदनिर्दिष्टनामा यक्षो देवयोनिविशेषः। "विद्याधराप्सरोयक्षरक्षोगन्धर्वकिंनराः। पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः" इत्यमरः। जनकतनयायाः सीतायाः स्नानैरवगाहनैः पुण्यानि पवित्राण्युदकानि येषु तेषु। पावनेष्वित्यर्थः। छायाप्रधानास्तरवश्छायातरवः। शाकपार्थिवादित्वात्समासः। स्निग्धाः सान्द्राश्छायातरवो नमेरुवृक्षा येषु तेषु। वसतियोग्येष्वित्यर्थः। "स्निग्धं तु मसृणे सान्द्रे" इति, "छायावृक्षो नमेरुः स्यात्" इति च शब्दार्णवे। रामगिरेश्चित्रकूटस्याश्रमेषु वसतिम्। "वहिवस्यर्तिभ्यश्चित्" (उ. सू. ५००) इत्यौणादिकोऽतिप्रत्ययः। चक्रे कृतवान्। अत्र रसो विप्रलम्भाख्यः शृङ्गारः। तत्राप्युन्मादावस्था। अत एवैकत्राऽनवस्थानं सूचितमाश्रमेष्विति बहुवचनेन। सीतां प्रति रामस्य हनूमत्संदेशं मनसि निधाय मेघसंदेशं कविः कृतवानित्याहुः। अत्र काव्ये सर्वत्र मन्दाक्रान्तावृत्तम्। तदुक्तम्–"मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौ नतौ ताद्गुरू चेत्" इति ॥ १ ॥

पदार्थः—स्वाधिकारात्प्रमत्तः=अपने काम से प्रमाद करनेवाला, असावधान। कान्ताविरहगुरुणा=प्रिया के वियोग से दुःसह। वर्षभोग्येण=साल तक भोगे जानेवाले। भर्तुः=स्वामी के। शापेन=शाप से। अस्तंगमितमहिमा=जिसकी महिमा (सामर्थ्य) का विनाश कर दिया गया था, अर्थात

महिमा से वञ्चित किया गया हुआ। यक्षः=योनिविशेषः, 'विद्याधराप्सरोयक्ष-रक्षोगन्धर्वकिन्नराः। पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः' इत्यमरः। जनकतनया०=जनक की पुत्री (सीता) के स्नानों से पुण्य जलोंवाले। स्निग्ध-च्छाया०=घने छायादार वृक्षों से युक्त। रामगिर्याश्रमेषु=रामगिरि के आश्रमों में। वसतिम्=निवासस्थान, डेरा। चक्रे=बनाया ॥ १ ॥

भाषानुवादः—अपने कार्य से प्रमाद (असावधानी) करनेवाले (अत एव) प्रिया के वियोग से दुःसह एवं वर्ष तक भोगने योग्य स्वामी के शाप द्वारा (अपनी) महिमा से वञ्चित किए गये किसी यक्षने जनक-पुत्री (सीता) के स्नानों से पवित्र हुए जलोंवाले तथा घने छायादार वृक्षों से युक्त रामगिरि के आश्रमों में डेरा लगाया ॥ १ ॥

व्याकरणम्—स्वाधिकारात्प्रमत्तः=अधिक्रियते अस्मिन् इति अधि+√कृ, त० उभ०+घञ्, अधिकरणे—अधिकार, स्वस्य अथवा स्वः अधिकारः ष० तत्पु० अथवा कर्मधा० तस्मात्—यहां 'प्रमाद' अर्थ में "जुगुप्साविराम-प्रमादार्थानामुपसंख्यानम्" से पञ्चमी का प्रयोग हुआ। प्रमत्त—प्र+√मद्, दि० प०+त (क्त) कान्ताविरहगुरुणा=कान्तायाः (षष्ठीत०) विरहेण (तृती० त०) गुरुणा। वर्षभोग्येण=वर्षं भोग्येन; यहां "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे" से द्वितीया, "अत्यन्तसंयोगे च" से समास तथा 'कुमति च' से न को णत्व हुआ है। शापेन=√शप्, भ्वा० उभ०+अ (घञ्) भावे—शापः तेन हेतौ तृतीया। जनकतनयास्नान०=जनकतनयायाः स्नानैः पुण्यानि उदकानि येषु (बहुव्रीहि)। अस्तंगमितमहिमा अस्तं (अव्यय) गमितो महिमा यस्य (बहुव्रीहि)। गमित=√गम्, भ्वा० प०=(णिच्)+त। स्निग्धच्छाया०=छाया प्रधानाः तरवः छायातरवः, मध्यमपदलोपी समास। स्निग्धाः छायातरवः येषु तेषु बहुव्रीहिः। दक्षिणा० छायातरु का विग्रह 'छायाप्रचुरास्तरवः' करता है। राम-गिर्याश्रमेषु=रामगिरेराश्रमेषु (षष्ठी तत्पु०)। चक्रे=√कृ तना० उभय,

लिट् लकार, प्रथमपुरुष एक० । 'स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' इत्यात्मनेपदम् ॥१॥

विशेषः—मेघदूतः=मेघ एव दूतः मेघदूतः स एव अभेदोपचारात्तत्संज्ञं काव्यम् । यहां 'अभेदोपचारात्' का अर्थ आरोप (Superimposition) है, अर्थात् पहले तो मेघ में ही दूतत्व का आरोप है, और फिर मेघदूत में भी काव्यत्व का आरोप है । अथवा मेघ एव दूतः यस्मिन् काव्ये तत् (बहुव्रीहि) मेघदूतम्—दूत=√दु, गतौ+त (क्त) .इसमें 'दुतनिभ्यां दीर्घश्च' इस उणादिसूत्र से 'उ' को दीर्घ हुआ । अथवा √दु उपतापे+क्त, कर्त्तरि इससे दुत (दुःखित) बना, परन्तु यह अर्थ यहां उचित नहीं । मेघदूत एक 'खण्डकाव्य' है, (जिसके विशद वर्णन के लिए ग्रन्थ का प्रारम्भिक वक्तव्य देखिए) ।

क्योंकि इसमें महाकाव्य के सब लक्षण पूरे नहीं घटते । 'खण्डकाव्यं महाकाव्यस्यैकदेशानुसारि यत्' । महाकाव्य का लक्षण दण्डी के काव्यादर्श और विश्वनाथ के साहित्यदर्पण में देखिए ।

इस खण्डकाव्य में शृंगाररस प्रधान है । यहां विप्रलम्भशृंगार (Love Sentiment in Separation) है ।

संस्कृत में ग्रन्थ प्रारम्भ करने के लिये तीन प्रकार के मङ्गल होते हैं—1. आशीः (Benediction); 2. नमस्क्रिया (Salutation); 3. वस्तुनिर्देशः (Introduction of subject matter) । इस काव्य का प्रारम्भ कालिदास ने तीसरे प्रकार से किया है ।

**कान्ताविरह०**—यहाँ 'भार्या' शब्द का प्रयोग न कर कवि ने जान-बूझकर 'कान्ता' ( प्रेयसी ) का प्रयोग किया है । इसलिये परिकराङ्कुर अलंकार है । जहां विशेष्य साभिप्राय ( Significant ) हो, वहाँ परिकराङ्कुर अलंकार कहते हैं । गुरु=भारी, दुःसह, सहन करने में कठिन ।

**महिमा**—महिमन् ( पु० ) प्रथमा एक० । इसका अर्थ—बड़ाई, दैवी शक्ति; जैसे-अन्तरिक्ष में उड़ना, अदृश्य होना आदि । शाप में दैवी शक्ति

को नाश करने का सामर्थ्य है। देखिये—विक्रमोर्वशी IV 'गुरुशापसंमूढ-हृदया'। और देखिए दशकुमार० V 'तया गिरिदुहित्रा......गतस्ते शाप इत्यनुगृहीता ( अहं ) सद्य एव प्रत्यापन्नमहिमात्वां यथावदभ्यजानाम्। 'अस्तंगमितमहिमा' साभिप्राय विशेषण है क्योंकि यदि कुबेर के शाप के कारण यक्ष की महिमा लुप्त न हुई होती, तो वह अदृश्यरूप हो अपनी कान्ता से मिलकर और उसका कुशल-क्षेम पूछ कर वापिस आ सकता था। इस अवस्था में मेघ के द्वारा सन्देश भेजने का अवसर ही न आता और न कवि को काव्य की पृष्ठ-भूमि मिलती। विशेषण यदि साभिप्राय हो तो परिकर अलंकार बनता है।

स्वाधिकारात्प्रमत्तः—कुछ एक टीकाकारों के अनुसार यक्ष का यह काम था कि वह प्रतिदिन प्रातः कुबेर के लिए अभिनव पुष्पों को शिव जी की पूजा के निमित्त लाया करे। एक दिन आनेवाले प्रातःकाल अपनी कान्ता का संग छोड़ने की अनिच्छा से वह रात के समय में ही कमल की कलियों को ले आया। अगले दिन प्रातः जब कुबेर इन्हें शिव जी पर चढ़ा रहा था, तो एक भ्रमर ने, जो कि किसी कली में छिपा हुआ था, उसकी अंगुलियों में डंक मारा। इससे क्रुद्ध होकर उसने यक्ष को शाप दियाः—"तू अपनी कान्ता से—जिसके कारण तूने अपने कर्तव्य से प्रमाद किया है—एक साल-भर पृथक् रहेगा"। कुछ टीकाकार कहते हैं कि 'यह यक्ष कुबेर के उद्यान का रक्षक था। एक दिन वह अपना स्थान छोड़कर कहीं चला गया। इतने में इन्द्र के हाथी ने उद्यान में घुस कर वहां की फूलों की क्यारियों को रौंद डाला' ( विल्सन )।

यक्ष—ये नरदेव अथवा गन्धर्व श्रेणी से सम्बन्ध रखते हैं। ये धन के देवता कुबेर के सेवक कहे गये हैं, इस कारण कुबेर को 'यक्षेश्वर, भी कहा जाता है; देखिए श्लोक 7 'गन्तव्या ते वसतिरलका नाम यक्षेश्वरा-

णाम्'। यक्षों का काम कुबेर के उद्यानों और कोश की रक्षा करना है। यक्ष शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है 'यक्ष्यते पूज्यते इति यक्षः' अथवा 'इः कामः तस्य इव अक्षिणी यस्य' अथवा 'इः अक्ष्णोः यस्य' इति।

स्निग्धच्छाया०—मल्लि० ने० 'स्निग्ध' का अर्थ सान्द्र ( घना ) लिया है। छायाप्रधानास्तरवश्छाया तरवः शाकपार्थिवादिवत्, मध्यमपदलोपी समास है। इस प्रकार 'छाया तरवः' से नमेरु वृक्षों का अर्थ लिया है। इसका 'घने छाया देने वाले वृक्ष' यह अर्थ करना अच्छा है। 'स्निग्ध' का अर्थ रम्य, सुन्दर भी लिया जा सकता है; इस प्रकार यह छाया का विशेषण है। एक टीकाकार 'छाया तरवः' की इस प्रकार व्याख्या करता है—'पूर्वापरदिग्भागेऽपि सवितरि येषां छाया न परिवर्त्तते ते छाया-तरव उच्यन्ते'।

आश्रमेषु—इससे यह प्रकट होता है कि अपनी कान्ता से वियुक्त यक्ष एक स्थान पर न ठहरकर कई आश्रमों में रहता रहा। जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु—सीता जन्म से पवित्रता की मूर्ति मानी जाती है, अतः उसके स्नान से रामगिरि के आश्रम भी पवित्र हो गये। देखिए—उत्तर० 'उत्पत्तिपरिपूतायाः किमन्यैः पावनान्तरैः'।

रामगिरि—मल्लिनाथ और वल्लभ 'रामगिरि' से चित्रकूट पर्वत लेते हैं। विल्सन महोदय के विचार में यह पर्वत 'रामटेक' (Hill of Rama) ही है, जो नागपुर के पास उत्तर की ओर है। आधुनिक पुरातत्त्व अनुसन्धान के अनुसार 'रामगिरि' का मध्यप्रान्त में स्थित रामगढ़ से अभिप्राय है, क्योंकि यह आम्रकूट या अमरकण्टक के बिलकुल समीप है—जिससे नर्मदा नदी निकलती है। कवि ने आम्रकूट और नर्मदा इन दोनों का आगे उल्लेख किया है।

इस सारे काव्य में 'मन्दाक्रान्ता' छन्द है, जिसका लक्षण इस प्रकार है:—'मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौ नतौ ताद्गुरू चेत्'। इस छन्द में प्रत्येक पाद में

SSS SII III SSI SS।

१७ अक्षर होते हैं और वे मगण, भगण, नगण, तगण, तगण और दो गुरु होते

S S S S I I I I I S S I S S I S S
हैं—जैसे:—कश्चित्का—न्ताविर—ह गुरु—णास्वाधि—कारात्प्र—मत्तः ॥१॥

तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्तः स कामी
नीत्वा मासान्कनकवलयभ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः ।
आषाढस्य [1]प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं
वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयं ददर्श ॥ २ ॥

अन्वय:——अबलाविप्रयुक्तः कनकवलयभ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः स कामी तस्मिन् अद्रौ कतिचित् मासान् नीत्वा आषाढस्य प्रथमदिवसे आश्लिष्टसानुं वप्रक्रीडा-परिणतगजप्रेक्षणीयं मेघं ददर्श ॥ २ ॥

(सं०) तस्मिन्निति । तस्मिन्नद्रौ चित्रकूटाद्रौ । अबलाविप्रयुक्तः कान्ताविरही । कनकस्य वलयः कटकम् । "कटकं वलयोऽस्त्रियाम्" इत्यमरः । तस्य भ्रंशेन पातेन रिक्तः शून्यः प्रकोष्ठः कूर्पराधः प्रदेशो यस्य स तथोक्तः । "कक्षान्तरे प्रकोष्ठः स्यात्प्रकोष्ठः कूर्परादधः" इति शाश्वतः । विरहदुःखात्कृश इत्यर्थः । कामी कामुकः स यक्षः । कतिचिन्मासान् । अष्टौ मासानित्यर्थः । "शेषा-न्मासान्गमय चतुरः" (उ. मे. ४७) इति वक्ष्यमाणत्वात् । नीत्वा यापयित्वा । आषाढानक्षत्रेण युक्ता पौर्णमास्याषाढी । "नक्षत्रेण युक्तः कालः" (४।२।३) इत्यण् । "टिड्ढाणञ्" (४।१।१५) इत्यादिना ङीप् । साऽऽषाढ्यस्मिन्पौर्णमासीत्या-षाढो मासः । "सास्मिन्पौर्णमासीति संज्ञायाम्" (४।२।२१) इत्यण् । तस्य प्रथमदि-वसे आश्लिष्टसानुमाक्रान्तकूटम् । वप्रक्रीडा उत्खातकेलयः । "उत्खातकेलिः शृङ्गाद्यैर्वप्रक्रीडा निगद्यते" इति शब्दार्णवे । तासु परिणतस्तिर्यग्दन्तप्रहारः । "तिर्यग्दन्तप्रहारस्तु गजः परिणतो मतः" इति हलायुधः । स चासौ गजश्च तमिव प्रेक्षणीयं दर्शनीयं मेघं ददर्श । गजप्रेक्षणीयमित्यत्रेवलोपाल्लुप्तोपमा ।

---

१ प्रशमदिवसे वल्ल०

केचित् "आषाढस्य प्रथमदिवसे" इत्यत्र "प्रत्यासन्ने नभसि" (पू- मे. ४) इति वक्ष्यमाणनभोमासप्रत्यासत्त्यर्थं "प्रशमदिवसे" इति पाठं कल्पयन्ति; तदसंगतम्। प्रथमातिरेके कारणाभावात्। नभो मासस्य प्रत्यासत्त्यर्थमित्युक्तमिति चेन्न। प्रत्यासत्तिमात्रस्य मासप्रत्यासत्त्यैव प्रथमदिवसस्याप्युपपत्तेः। अत्यन्तप्रत्यासत्तेरुपयोगाभावेनाविवक्षितत्वात्। विवक्षितत्वे वा स्वपक्षेऽपि प्रथमदिवसातिक्रमेण मेघदर्शनकल्पनायां प्रमाणाभावेन तदसंभवात्। प्रत्युतास्मत्पक्ष एव कुशलसंदेशस्य भाव्यनर्थप्रतीकारार्थस्य पुरत एवानुमानमुक्तं भवतीत्युपयोगसिद्धिः। ननून्मत्तस्य नायं विवेक इति चेन्न। उन्मत्तस्य नानर्थस्य प्रतीकारार्थं प्रवृत्तिरपीति संदेश एव मा भूत्। तथा च काव्यारम्भ एवाप्रसिद्धः स्यादित्यहो मूलच्छेदी पाण्डित्यप्रकर्षः। कथं तर्हि "शापान्तो मे भुजगशयनादुत्थिते शार्ङ्गपाणौ" (उ. मे. ४७) इत्यादिना भगवत्प्रबोधावधिकस्य शापस्य मासचतुष्टयावसिष्टस्योक्तिः? दशदिवसाधिक्यादिति चेत्—स्वपक्षेऽपि कथं सा? विंशतिदिवसैर्न्यूनत्वादिति संतोष्टव्यम्। तस्मादीषद्वैषम्यमविवक्षितमिति सुष्ठूक्तं "प्रथमदिवसे" इति॥ २॥

**पदार्थः**—अबलाविप्रयुक्तः=प्रिया से बिछुड़ा हुआ। कनकवलय०=सोने के कड़े के गिर पडने से शून्य कलाईवाला। कामी=भोग विलासी। अद्रौ=पहाड़ पर। कतिचित् मासान्=कुछ महीनों को। नीत्वा=बिताकर। आश्लिष्टसानुम्=पहाड़ की चोटी से सटे हुए। वप्रक्रीडापरिणत०=टीले से मिट्टी उखाड़ कर खेल में तिरछे दाँतों से प्रहार करते हुए हाथी के समान दीखनेवाले। मेघम्=बादल को। ददर्श=देखा॥२॥

**भाषानुवादः**—प्रिया से बिछुड़े हुए (दुर्बलता के कारण) सोने के कड़े के गिर जाने से शून्य कलाईवाले, उस कामी ने कुछ महीने उस पहाड़ पर बिता कर, आषाढ़ के पहले दिन पहाड़ की चोटी से सटे हुए, बादल को देखा, जो कि टीले से मिट्टी उखाड़ने के खेल में तिरछे दाँतों से प्रहार करते हुए हाथी के समान दिखाई दे रहा था॥२॥

व्याकरणम्--अबलाविप्रयुक्त:=अबलया विप्रयुक्तः (तृ० तत्पु०)। कामी=√कम्+इन् (णिनि) कर्तरि अथवा √कम्+घञ् भावे कामः स अस्ति अस्य इति काम+इनि (मत्वर्थ) कतिचित्=कति+चित्; इसमें 'कति' 'मासान्' का विशेषण है। 'कति' सर्वनाम के रूप बहु० में ही होते हैं। इसके रूप प्र० द्वि० में कति तथा अन्य विभक्तियों में 'हरि' के समान होते हैं। प्रथमदिवसे प्रथमः दिवसः (कर्मधा०) तस्मिन्, अधिकरणे सप्त०। आश्लिष्ट०=आ+√श्लिष्, दि० प० (चिमटना)+क्त। आश्लिष्टः सानु येन बहु-व्री.तम्। कनकवलय०=कनकस्य वलयः कनकवलयः (ष० तत्पु०) तस्य भ्रंशेन रिक्तः प्रकोष्ठः यस्य सः (ब० व्री०)। वप्रक्रीडापरिणत०=वप्रक्रीडासु परिणतः स चासौ गजः (कर्मधा०) स इव प्रेक्षणीयः उपमान-कर्मधा०। 'उपमानानि सामान्यवचनैः' से समास हुआ। तं मेघम्। प्रेक्षणीयम् प्र+√ईक्ष (भ्वा. आ.)+अनीय (कृत्यप्र०)। ददर्श=√दृश्, भ्वा० प० (देखना) लिट् प्र० पु० एक० ॥२॥

विशेष:—आषाढ़=इसके विषय में मल्लि० ने टीका में यह लिखा है—आषाढा नक्षत्रेण युक्ता पौर्णमास्याषाढी (ङीप्) सा ऽऽषाढी अस्मिन्पौर्णमासी-स्याषाढो मासः। इसके साथ अण् (अ) प्रत्यय तथा ङीप् (ई) प्रत्यय लगने से क्रमशः 'आषाढ:', 'आषाढी' ये शब्द इस नाम के महीने के अर्थ में प्रयुक्त होते हैं। आषाढा नक्षत्र दो प्रकार का होता है-पूर्वा आषाढा तथा उत्तरा आषाढा।

प्रथमदिवसे---इससे यह बात प्रतीत होती है कि सम्भवतः कालिदास के समय में वर्षा आषाढ मास के प्रथम दिन से प्रारम्भ होती थी। ऋतुसंहार में वर्षा प्रारम्भ का यही समय बताया गया है। 'प्रथम दिवसे' इसके स्थान में श्लोक सं० 4 में 'प्रत्यासन्ने नभसि' इस पाठ की उपपत्ति के लिए 'प्रशमदिवसे' (अन्त के दिन) यह पाठान्तर है। किन्तु 'प्रथमदिवसे' पाठ के समर्थन में मल्लि० की इस श्लोक पर टीका देखिए। इसके अनुसार 'प्रथमदिवसे' इस पाठ से सामान्यतः आषाढ और श्रावण दोनों महीनों की समीपता का बोध होता है, न कि इन

महीनों के कुछ दिनों का। इस सम्बन्ध में मेघदूत के श्लोक ११५ में (शापान्तो मे भुजगशयनादुत्थिते शार्ङ्गपाणौ शेषान्मासान्गमय चतुरो लोचने मीलयित्वा...) कहे गए 'चतुरः मासान्' इन शब्दों का अक्षरार्थ न लेकर 'प्रायः चार महीने' अर्थ लेना चाहिए।

वप्रक्रीडापरिणत०—टीले से मिट्टी उखाड़ कर खेल में तिरछे दाँतों से प्रहार करते हुए हाथी के समान दिखाई देनेवाले। इसमें वाचक-धर्म-लुप्ता उपमा है। सम्भवतः यह उपमा इसलिए दी गई है, क्योंकि बादल कई प्रकार की विचित्र आकृतियों को धारण करता है; जैसे—हाथी, भैंसा, सूअर, बैल आदि। देखिए पार्श्वा० 'महिषाश्च वराहाश्च मत्तामातङ्गरूपिणः'। वप्र का अर्थ किले के आस-पास की दीवार या कच्ची दीवार से है; सो 'वप्रक्रीडा' से सींगों या दाँतों द्वारा इस प्रकार की दीवार के साथ टक्कर मारने का अर्थ विवक्षित है। देखिए—रघु० सर्ग V श्लोक ४४—'निःशेषविक्षालितधातुनापि वप्रक्रियामृक्षवतस्तटेषु। नीलोर्ध्व......कुण्ठितेन'॥ शिशु० IV, २९ परिणतदिक्करिकास्तटी बिभर्ति'। परिणत शब्द का 'एक पार्श्व से तिरछे होकर दाँतों द्वारा प्रहार करनेवाला हाथी' अर्थ है। देखिए—तिर्यग्दन्तप्रहारस्तु गजः परिणतो मतः। हलायुध II ६५। गज शब्द पृथक् आने से प्रकृत पद्य में 'परिणत' शब्द विशेष्यता को छोड़कर केवल विशेषणता का ही प्रतिपादक है। 'गजप्रेक्षणीयम्' में उपमा वाचक इव शब्द का लोप होने से यह लुप्तोपमा है।

कनकवलयभ्रंश०—इसके लिए देखिए अभि० शाकु० III, १२ 'अनभिलुलितज्याघाताङ्कं मुहुर्मणिबन्धनात्कनकवलयं स्रस्तं स्रस्तं मया प्रतिसार्यते ॥२॥

तस्य स्थित्वा कथमपि पुरः [1]कौतुकाधानहेतो-
रन्तर्बाष्पश्चिरमनुचरो राजराजस्य दध्यौ।
मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्ति चेतः
कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे ॥ ३ ॥

१ केतका० सु० वि०, वल्ल० सा०, म० सि०, वि० तथा अन्य।

अन्वयः—राजराजस्य अनुचरः अन्तर्बाष्पः (सन्), कौतुकाधानहेतोः तस्य पुरः कथमपि स्थित्वा चिरं दध्यौ। मेघालोके (सति) सुखिनः अपि चेतः अन्यथावृत्ति भवति कण्ठाऽऽश्लेषप्रणयिनि जने दूरसंस्थे (सति) किं पुनः ॥३॥

(सं०) तस्येति। राजानो यक्षाः। "राजा प्रभौ नृपे चन्द्रे यक्षे क्षत्रियशक्रयोः" इति विश्वः। राज्ञां राजा राजराजः कुबेरः। "राजराजो धनाधिपः" इत्यमरः। "राजाहःसखिभ्यष्टच्" (५।४।९१) इति टच्प्रत्ययः। तस्यानुचरो यक्षः। अन्तर्बाष्पो धीरोदात्तत्वादन्तःस्तम्भिताश्रुः सन्। कौतुकाधानहेतोरभिलाषोत्पादकारणस्य। कौतुकं चाभिलाषे स्यादुत्सवे नर्महर्षयोः" इति विश्वः। तस्य मेघस्य पुरोऽग्रे कथमपि। गरीयसा प्रयत्नेनेत्यर्थः। "ज्ञानहेतुविवक्षायामप्यादि कथमव्ययम्। कथमादि तथाप्यन्तं यत्नगौरववाढयोः" इत्युज्ज्वलः। स्थित्वा चिरं दध्यौ चिन्तयामास। "ध्यै चिन्तायाम्" इति धातोर्लिट्। मनोविकारोपशमनपर्यन्तमिति शेषः। विकारहेतुमाह—मेघालोक इति। मेघालोके मेघदर्शने सति सुखिनोऽपि प्रियादिजनसंगतस्यापि चेतश्चित्तमन्यथाभूता वृत्तिर्व्यापारो यस्य तदन्यथावृत्ति भवति। विकृतिमापद्यत इत्यर्थः। कण्ठाश्लेषप्रणयिनि कण्ठालिङ्गनार्थिनि जने। दूरे संस्था स्थितिर्यस्य तस्मिन्दूरसंस्थे सति किं पुनः? विरहिणः किमुत वक्तव्यमित्यर्थः। विरहिणां मेघसंदर्शनमुद्दीपनं भवतीति भावः। अर्थान्तरन्यासोऽलंकारः। तदुक्तं दण्डिना (काव्यादर्श॰ २।१६९)—"ज्ञेयः सोऽर्थान्तरन्यासो वस्तु प्रस्तुत्य किंचन। तत्साधनसमर्थस्य न्यासो योऽन्यस्य वस्तुनः" इति ॥ ३ ॥

पदार्थः—राजराजस्य=कुबेरके। अनुचरः=सेवक ने। अन्तर्बाष्पः=अन्दर ही अन्दर आँसुओं को रोके हुए। कौतुकाधानहेतोः=उत्कण्ठा उत्पादन के कारणीभूत। कथमपि=किसी तरह, बड़े कष्ट से। दध्यौ=सोचा। मेघालोके=बादल के दीखने पर। सुखिनः अपि=सुखी (व्यक्ति) का भी।

चेतः=चित्त । अन्यथावृत्ति=और ही वृत्तिवाला अर्थात् विकृत । भवति=हो जाता है । कण्ठाऽऽश्लेषप्रणयिनि जने=गले लगने के अभिलाषावाले व्यक्ति के । दूरसंस्थे=दूर स्थित होने पर । किं पुनः=तो कहना ही क्या ॥३॥

भाषानुवादः—कुबेर का सेवक (यक्ष) भीतर ही भीतर आँसू रोके हुए, उत्सुकता पैदा कर देनेवाले उस बादल के सामने किसी तरह ठहर कर देर तक सोचता रहा । बादल के दिखाई देने पर सुखी (व्यक्ति) का भी चित्त विकृत (डावांडोल) हो जाता है, फिर गले मिलने की अभिलाषावाले (व्यक्ति) के दूर स्थित होने पर तो कहना ही क्या ॥३॥

व्याकरणम्—राजराजस्य=राज्ञां (यक्षाणां) राजा (ष० तत्पु०) राजराजः; 'राजराजो धनाधिपः' इत्यमरः । 'राजाहः सखिभ्यष्टच्' इससे 'टच्' (अ) प्रत्यय हुआ । 'राजराज' के रूप राम की तरह चलेंगे । अन्तर्बाष्पः=अन्तः (अव्यय) स्तम्भितं बाष्पं (मध्यमपदलोपी समासः) यस्य सः (बहुव्री०) कौतुका०=कौतुकस्य आधानम् तस्य हेतोः (षष्ठी त०) आधान=आ+√धा, (जु० उभ०)+ल्युट् भावे आधानम् । स्थित्वा=√स्था, (भ्वा० प०)+क्त्वा । चिरम्=अव्यय । दध्यौ=√ध्यै (भ्वा० प०), लिट् प्र० पु० एक० । मेघालोके=मेघस्य आलोकः तस्मिन् सति सप्त० । आलोक=आ+√लोक्+घञ्, भावे । सुखिनः=सुखमस्य विद्यते इति सुखी तस्य, सुखिन् का ष० एक० । अन्यथावृत्ति=अन्यथा वृत्तिः अस्य (बहुव्री०), चेतः (नपुं०) का विशे० । कण्ठाश्लेष०=कण्ठस्य आश्लेषः तस्य प्रणय्+इनि (मत्वर्थे) तस्मिन् । दूरसंस्थे=दूरे संस्था (स्थितिः) अस्य, बहुव्री० । संस्था–सम्+√स्था+अङ् भावे ॥३॥

विशेषः—कौतुकाधानहेतोः=यह पाठ 'केतकाधानहेतोः' इस पाठान्तर से अच्छा है, क्योंकि इससे प्रेमियों के हृदयों में वर्षाकाल के आने से अधिक विकार पैदा होता है और बादल को देखकर एक दूसरे के प्रति उत्कण्ठा का

भाव पैदा होना स्वाभाविक ही है। केतका० से वर्षा में केतकी के पौधे के प्रकट होने से उतनी उत्कण्ठा नहीं होती जितनी बादल को दीखने से। साथ ही इस पाठान्तर से आषाढ़ के प्रथम दिवस से जब कि वर्षा का प्रारम्भ होता है, कोई सम्बन्ध नहीं मिलता। मेघालोके भवति सुखिनोप्यन्यथा०—सारोद्धारिणी के अनुसार 'अन्यथावृत्ति' का अर्थ 'अस्वस्थम्' या 'प्रचलोत्कलिकाकुलम्' इस प्रकार है। देखिये—विक्रमोर्वशी, अंक IV—'एतेन पुनर्निवृत्तानामप्युत्कण्ठा कारिणा मेघोदयेनाऽनर्थाधीनो भविष्यति'। और देखिए—ऋतु० II. १ 'समागतः......घनागमः कामिजन-प्रियः प्रिये!' ॥३॥

अथ समाहितान्तःकरणः सन्किं कृतवानित्यत आह—

प्रत्यासन्ने नभसि दयिताजीवितालम्बनार्थी[1]
जीमूतेन स्वकुशलमयीं हारयिष्यन्प्रवृत्तिम्।
स [2]प्रत्यग्रैः कुटजकुसुमैः कल्पितार्घाय तस्मै
प्रीतः प्रीतिप्रमुखवचनं स्वागतं व्याजहार ॥ ४ ॥

अन्वयः—सः (यक्षः) नभसि प्रत्यासन्ने दयिताजीविताऽऽलम्बनार्थी जीमूतेन स्वकुशलमयीं प्रवृत्तिं हारयिष्यन् प्रत्यग्रैः कुटजकुसुमैः कल्पितार्घाय तस्मै (जीमूताय) प्रीतः (सन्) प्रीति-प्रमुख-वचनं स्वागतं व्याजहार ॥४॥

(सं०) प्रत्यासन्न इति। स यक्षः। यश्चिरं दध्यौ स इत्यर्थः। नभसि श्रावणे। "नभः खं श्रावणो नभाः" इत्यमरः। प्रत्यासन्ने आषाढस्यानन्तरं संनिकृष्टे। प्राप्ते सतीत्यर्थः। दयिताजीवितालम्बनार्थी सन्। वर्षाकालस्य विरहदुःखजनकत्वात् "उत्पन्नानर्थप्रतीकारादनर्थोत्पत्तिप्रतिबन्ध एव वरम्" इति न्यायेन प्रागेव प्रियाप्राणधारणोपायं चिकीर्षुरित्यर्थः। जीवनस्योदकस्य मूतः पटबन्धो वस्त्रबन्धो जीमूतः। पृषोदरादित्वात्साधुः। "मूतः स्यात्पटबन्धेऽपि"

---

१—लम्बानर्थं सु० वि०, म० सि०, सारो०विल्स०। २—संप्रत्यग्रैः वल्ल०

इति रुद्रः । तेन जीमूतेन जलधरेण प्रयोज्येन स्वकुशलमयीं स्वक्षेमप्रधानां प्रवृत्तिं वार्ताम् । "वार्ता प्रवृत्तिर्वृत्तान्तः" इत्यमरः । हारयिष्यन् प्रापयिष्यन् । "लृट् शेषे च" ( ३ । ३ । १३ ) इति चकारात्क्रियोपपदाल्लृट्प्रत्ययः । जीवनार्थं कर्म जीवनप्रदेनैव कर्तव्यमिति भावः । "हृक्रोरन्यतरस्याम्" (१ । ४ । ५३) इति कर्मसंज्ञाया विकल्पात्पक्षे कर्तरि तृतीया । प्रत्यग्रैरभिनवैः कुटजकुसुमैर्गिरिमल्लिकाभिः । "कुटजो गिरिमल्लिका" इति हलायुधः । कल्पितार्घाय कल्पितोऽनुष्ठितोऽर्घः पूजाविधिर्यस्मै तस्मै । "मूल्ये पूजाविधावर्घः" इत्यमरः । तस्मै जीमूताय । "क्रियाग्रहणमपि कर्तव्यम्" इति संप्रदानत्वाच्चतुर्थी । प्रीतिप्रमुखानि प्रीतिपूर्वकाणि वचनानि यस्मिन्कर्मणि तत्प्रीतिप्रमुखवचनं यथा तथा । सु शोभनमागतं स्वागतं स्वागतवचनं प्रीतः सन् व्याजहार । कुशलागमनं पप्रच्छेत्यर्थः । नाथेन त्वत्र—"प्रत्यासन्ने नभसि" इति साधीयान्पाठः कल्पितः । प्रत्यासन्ने प्रकृतिमापन्ने सतीत्यर्थः । यस्तु तेनैव पूर्वपाठविरोधः प्रदर्शितः सोऽस्माभिः 'आषाढस्य प्रशमदिवसे" इत्येतत्पाठविकल्पसमाधानेनैव समाधाय परिहृतः ॥ ४ ॥ ॥

**पदार्थः**—नभसि=श्रावणमास के । प्रत्यासन्ने=समीप आने पर । दयिताजीवितालम्बनार्थी=प्रिया के जीवन के आलम्बन ( धारण ) के इच्छुक । जीमूतेन=बादल के द्वारा । स्वकुशलमयीम्=अपनी कुशल ( को बतलाने ) वाले । प्रवृत्तिम्=समाचार को । हारयिष्यन्=भेजना चाहता हुआ । प्रत्यग्रैः=अभिनव ( ताज़े ) । कुटजकुसुमैः=गिरिमल्लिका ( पहाड़ी चमेली ) के फूलों से । कल्पितार्घाय=जिसके लिये अर्घ ( पूजा की सामग्री ) तैयार की गई है । प्रीतिप्रमुखवचनं=प्रेमपूर्वक शब्दों में ( क्रियाविशेषण ) । स्वागतम्=शुभागमन । व्याजहार=कहा ॥४॥

**भाषानुवादः**—सावन के समीप आने पर प्रिया के प्राण धारण के इच्छुक उस ( यक्ष ) ने मेघ द्वारा अपना कुशल-समाचार पहुँचाने की अभिलाषा

से ताज़े चमेली के फूलों से अर्घ-सामग्री तैयार करके उस ( मेघ ) को प्रसन्न हो, प्रेम-पूर्वक शब्दों में "स्वागतम्" कहा ।।४।।

व्याकरणम्—प्रत्यासन्ने=प्रति+आ+√सद् (भ्वा० प०)+कर्त्तरि, क्त, सति सप्तमी एकवचन। नभसि=नभस् ( नपुं० ) सप्तमी एक०। दयिता जीविता०=दयिताया जीवितं ( ष० तत्पु० ) दयिताजीवितं तस्य आलम्बनं तस्य अर्थी, सः का विशेषण। जीमूतेन=जीवनस्य उदकस्य मूतः पटबन्धः जीमूतः ( पृषोदरादित्वात्साधुः )। स्वकुशल०=स्वस्य कुशलम (ष० तत्पु०) तेन प्रकृतमिति स्वकुशल+मयट् स्त्रियाम्। हारयिष्यन्=√हृ (भ्वा० उभ०)+णिच (प्रेरणार्थक) भविष्यदर्थ में शत्रन्त, प्रथ० एक० 'सः' का विशेषण। प्रत्यग्रैः=अग्रं प्रतिगतः प्रत्यग्रः तैः। कल्पितार्घाय=कल्पितोऽर्घो यस्मै (बहुव्री०)। तस्मै=तद् (पु०) चतु० एक०। सम्प्रदाने चतुर्थी। प्रीतिप्रमुख०=प्रीतिप्रमुखानि वचनानि यस्मिन् कर्मणि यथा तथा (बहुव्री०), क्रि० विशे०। स्वागतम्=सु (अव्यय)+आ+√गम्+क्त, भावे आगतं, सुशोभनमागतम्। (नित्यकर्मधा०) व्याजहार=वि+आ√हृ ( भ्वा० उभ० ), लिट, प्र० पु० एक० ।।४।।

विशेषः—प्रत्यासन्ने नभसि=श्रावणमास विरही प्रेमियों के लिए दुःख देनेवाला होता है। देखिए—श्लोक, ८ 'कः सन्नद्धे विरहविधुरां त्वय्युपेक्षेत जायाम्'। निम्नलिखित उक्तियां भी देखिए—'शिखिनि कूजति गर्जति तोयदे स्फुरति जातिलता कुसुमाकरे। अहह पान्थ! न जीवति ते प्रिया नभसि मासि न वासि गृहं यदि ।।' 'उपरि पयोधरमाला दूरे दयिता किमेतदापतितम्। हिमवति दिव्यौषधयः कोपाविष्टः फणी शिरसि ।।' मुद्रा०।

कल्पितार्घाय=अर्ह्यते अनेन इति अर्घः। 'अर्घ' की व्युत्पत्ति √अर्ह् अथवा √अर्घ से हुई है। 'अर्घ' किसी देवता, प्रतिष्ठित व्यक्ति या अतिथि विशेष को दिया जाता है। सामान्यतः इसमें निम्न-लिखित वस्तुएं होती हैं—'आपः

क्षीरं कुशाग्राणि दधि सर्पिश्च तण्डुलाः। यवाः सिद्धार्थकं चैव अष्टांगार्घ्यं कीर्तितम् ॥'

प्रीतिप्रमुख०=मल्लि० इसे क्रि० विशे० मानता है, पर सारोद्धारिणी में इसे 'स्वागतम्' का विशेषण मान कर इसकी यों व्याख्या की गई है—प्रीत्या प्रमुखं स्नेह-निर्भरं वचनं यत्र तत् स्वागतम् ॥४॥

ननु चेतनसाध्यमर्थं कथमचेतनेन कारयितुं प्रवृत्त इत्यपेक्षायां कविः समाधत्ते—

धूमज्योतिः सलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः
संदेशार्थाः क्व पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः।
इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन्गुह्यकस्तं ययाचे
कामार्ता हि [1]प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु ॥ ५ ॥

R.C.

अन्वयः——धूमज्योतिः सलिलमरुतां संनिपातः मेघः क्व! पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः सन्देशार्थाः क्व! इति औत्सुक्यात् अपरिगणयन् गुह्यकः तं ययाचे। हि कामार्ता चेतनाचेतनेषु प्रकृतिकृपणाः (भवन्ति) ॥५॥

(सं०) धूमेति। धूमश्च ज्योतिश्च सलिलं च मरुद्वायुश्च तेषां। संनिपातः संघातो मेघः क्व? अचेतनत्वात्संदेशानर्ह इत्यर्थः। पटुकरणैः समर्थेन्द्रियैः। "करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि" इत्यमरः। प्राणिभिश्चेतनैः। "प्राणी तु चेतनो जन्मी" इत्यमरः। प्रापणीयाः प्रापयितव्याः। संदिश्यन्त इति संदेशास्त एवार्थाः क्व? इत्येवमौत्सुक्यादिष्टार्थोद्युक्तत्वात्। "इष्टार्थोद्युक्त उत्सुकः" इत्यमरः। अपरिगणयन्नविचारयन् गुह्यको यक्षस्तं मेघं ययाचे याचितवान्। "याचृ याच्ञायाम्"। यथा हि—कामार्ता मदनातुराश्चेतनाश्चाचेतनाश्च तेषु

---

[1]—प्रणय।

विषये प्रकृतिकृपणाः स्वभावदीनाः । कामान्धानां युक्तायुक्तविवेकशून्यत्वादचेतन-याच्ञा न विरुध्यत इत्यर्थः । अत्र मेघ-संदेशयोर्विरूपयोर्घटनाद्विषमालंकारः । तदुक्तम्––"विरुद्धकार्यस्योत्पत्तिर्यत्रानर्थस्य वा भवेत् । विरूपघटना चासौ विषमालंकृतिस्त्रिधा ।।" इति । सा चार्थान्तरन्यासानुप्राणिता तत्समर्थकत्वेनैव चतुर्थपादे तस्योपन्यासात् ।।५।।

पदार्थः—धूमज्योतिः सलिल०=धूआँ, प्रकाश, जल और वायु का । संनि-पातः=मिश्रण, मेल । सन्देशार्थाः=सन्देश की बातें। पटुकरणैः=समर्थ इन्द्रियों-वाले । प्रापणीयाः=पहुंचाए जाने योग्य । इति=यह । औत्सुक्यात्=उत्कण्ठा के कारण । अपरिगणयन्=न विचारते हुए। गुह्यकः=यक्ष ने । ययाचे=प्रार्थना की । कामार्ताः=काम से पीड़ित । चेतनाचेतनेषु= सजीव और निर्जीव पदार्थों के विषय में । प्रकृतिकृपणाः=स्वभाव से दीन, विवेक-रहित ।।५।।

भाषानुवादः—'कहां तो धूआँ, प्रकाश, जल और वायु और कहां सशक्त इन्द्रियोंवाले प्राणियों द्वारा पहुंचाए जानेवाले सन्देश' इस (बात) को न विचारते हुए यक्ष ने उस (बादल) से प्रार्थना की; क्योंकि काम से पीड़ित लोग जड़-चेतन पदार्थों के विषय में स्वभावतः विवेकशून्य हुआ करते हैं ।।५।।

व्याकरणम्—धूमज्योतिः०=धूमश्च ज्योतिश्च सलिलं च मरुच्च (द्वन्द्व समास) तेषां संनिपातः (ष० तत्पु०) । संनिपातः=सम्+नि+√पत् (भ्वा० प०)+घञ् भावे । पटुकरणैः=पटूनि करणानि (इन्द्रियाणि) येषाम्, बहुव्री. तैः । प्राणिभिः का विशे० । प्रापणीयाः=प्र+√आप् (स्वा० प०)+अनीय (कृत्यप्र०) । सन्देशार्थाः–सन्देशाः ते एव अर्थाः (कर्मधारय); भवन्ति लुप्त क्रिया का कर्ता । औत्सुक्यात्=उत्सुकस्य भावः औत्सुक्यम् तस्मात् कारणात् । अपरिगणयन्=न+परि+√गण्+अत् (शतृ)। ययाचे=√याच (भ्वा०आ०) लट् लकार, प्र० पु० एक० । कामार्ताः=कामेन आर्ताः (तृ० तत्पु०) । प्रकृति-

कृपणाः=प्रकृत्या कृपणाः (तृ० तत्पु०)। चेतनाचेतनेषु=चेतनाश्चाचेतनाश्च (द्वन्द्व) तेषु। गुह्यकः=गुह्यं कुत्सितं कायति √कै=शब्दे+कः। गुह्यं गोपनीयं कं सुखं यस्येति वा। गूहति निधिं रक्षति,√गुह्+अक् (ण्वुल्)। यहां धातु और प्रत्यय के बीच 'य' अनियमित रूप से लगा है॥५॥

विशेषः—क्व············क्व = द्वौ क्वशब्दौ महदन्तरं सूचयतः। क्व········· क्व यह विषमालंकार का उदाहरण है। विषमालंकार में दो विषम वस्तुओं को बताया जाता है। देखिए—रघु० I, २ 'क्व सूर्य-प्रभवो वंशः क्व चाल्प-विषया मतिः,। पुनः, अभि० शाकु० I, १० 'क्व बत हरिणकानां जीवितं चातिलोलं क्व च निशितनिपाता वज्रसाराः शरास्ते'। और देखिए इसी नाटक का II. १८ श्लोक 'क्व वयं क्व परोक्षमन्मथो मृगशावैः सममेधितो जनः'। कुमार० में ५, ४ श्लोक में भी देखिए 'तपः क्व वत्से क्व च तावकं वपुः'।

धूमज्योतिः सलिल०=इस पाद से हमें यह पता लगता है कि कवि कालिदास भौतिक विज्ञान तथा रासायनिक विज्ञान से भी परिचित था। 'मेघ' के अवयव—धूआँ, ज्योति (अग्नि), जल तथा वायु बता कर अच्छा रासायनिक विश्लेषण दिखाया है, इस पंक्ति से हमें कवि का प्रकृति-निरीक्षण का उदाहरण भी मिलता है।

कामार्ता हि प्रकृति०=इसम अर्थान्तरन्यास अलंकार है। इसमें सामान्य का विशेष अथवा विशेष का सामान्य से समर्थन होता है। प्रस्तुत पद्य में विशेष का सामान्य से समर्थन किया गया है॥५॥

संप्रति याञ्चाप्रकारमाह—

जातं वंशे भुवनविदिते [1]पुष्करावर्तकानां

जानामि त्वां प्रकृतिपुरुषं कामरूपं मघोनः।

---

१—पुष्कला० का० पा०।

तेनार्थित्वं त्वयि विधिवशाद्दूरबन्धुर्गतोऽहं
याच्ञामोघा[1] वरमधिगुणे नाधमे लब्धकामा ॥६॥

अन्वयः—( हे मेघ ! ) त्वां भुवनविदिते पुष्करावर्तकानां वंशे जातं कामरूपं मघोनः प्रकृतिपुरुषं जानामि, तेन विधि-वशात् दूरबन्धुः अहम् त्वयि अर्थित्वम् गतः। अधिगुणे याच्ञा मोघा ( अपि ) वरम्, अधमे लब्धकामा (अपि) न वरम् ॥६॥

(सं०) जातमिति। हे मेघ ! त्वां भुवनेषु विदिते भुवनविदिते। "निष्ठा–" (१।२।१९) इति भूतार्थे क्तः। "मतिबुद्धि–" (३।२।१८८) इत्यादिना वर्तमानार्थत्वे तु "क्तस्य च वर्तमाने" (२।३।६७) इति 'भुवन' शब्दस्य षष्ठयन्ततानियमात्समासो न स्यात्। "क्तेन च पूजायाम्" (२।२।१२) इति निषेधात्। पुष्कराश्चावर्तकाश्च केचिन्मेघानां श्रेष्ठास्तेषां वंशे जातम्। महाकुलप्रसूतमित्यर्थः। कामरूपमिच्छाधीनविग्रहम्। दुर्गादिसंचारक्षममित्यर्थः। मघोन इन्द्रस्य प्रकृतिपुरुषं प्रधानपुरुषं जानामि। तेन महाकुलप्रसूतत्वादिगुणयोगित्वेन हेतुना। विधिवशाद्दैवायत्तत्वात्। "विधिर्विधाने दैवे च" इत्यमरः। "वशमायत्ते वशमिच्छाप्रभुत्वयोः" इति विश्वः। दूरे बन्धुर्यस्य स दूरबन्धुर्वियुक्तभार्योऽहं त्वय्यर्थित्वं गतः। ननु याचकस्य याच्ञायां याच्यगुणोत्कर्षः कुत्रोपयुज्यत इत्याशङ्क्य, दैवाद्याच्ञाभङ्गेऽपि लाघवदोषाभाव एवोपयोग इत्याह—याच्ञेति। तथा हि—अधिगुणेऽधिकगुणे पुंसि विषये याच्ञा मोघा निष्फलापि वरमीषत्प्रियम्। दातुर्गुणाढ्यत्वात्प्रियत्वं याच्ञावैफल्यादीषत्प्रियत्वमिति भावः। अधमे निर्गुणे याच्ञा लब्धकामापि सफलापि न वरम्। ईषत्प्रियमपि न भवतीत्यर्थः। "देवाद्वृते वरः श्रेष्ठे त्रिषु क्लीबं मनाक्प्रिये" इत्यमरः। अर्थान्तरन्यासानुप्राणितः प्रेयोऽलंकारः। तदुक्तं दण्डिना (काव्या० २।२७५)—"प्रेयः प्रियतराख्यानम्" इति। एतदाद्ये पादत्रये चतुर्थपादस्थेनार्थान्तरन्यासेनोपजीवितमिति सुव्यक्तमेतत् ॥६॥

---

१—वन्ध्या।

**पदार्थः**--भुवनविदिते=भुवनों में प्रसिद्ध। पुष्करावर्तकानाम्=पुष्कर और आवर्तकों के। इस पद के विशेष परिचय के लिए नीचे विशेष देखिए। कामरूपम्=इच्छा के अनुसार रूप धारण करनेवाले। मघोनः=इन्द्र के। प्रकृतिपुरुषम्=प्रधान पुरुष, सर्वे सर्वा। विधिवशात्=भाग्यवश। दूरबन्धुः=दूरस्थित बन्धु (स्त्री) वाला। अर्थित्वं गतः = याचक बना हूं। अधिगुणे = अधिक गुणवाले (व्यक्ति) के प्रति। याच्ञा = याचना, प्रार्थना। मोघा अपि= निष्फल भी। वरम् = अच्छी। अधमे = नीच के प्रति। लब्धकामा = सफल हुई (पूरी की गई) ॥६॥

**भाषानुवादः**—(हे मेघ!) 'मैं जानता हूं कि तुम भुवनों में प्रसिद्ध 'पुष्कर' और 'आवर्तकों' के कुल में पैदा हुए, इच्छा के अनुसार रूप धारण करनेवाले, इन्द्र के प्रधान-पुरुष हो; इसलिए भाग्यवश दूर-बन्धु (स्त्री) वाला मैं तुम्हारा याचक बना हूँ। अधिक गुणवाले (व्यक्ति) के प्रति की गई प्रार्थना निष्फल (हुई भी) अच्छी है, नीच के प्रति सफल (हुई भी) अच्छी नहीं है ॥६॥

**व्याकरणम्**--भुवनविदिते=भुवनेषु विदिते, √विद् (अ०)+त (क्त)। जातम्=√जन् (दिवा० आ०) + क्त। कामरूपम्=कामकृतानि रूपाणि (मध्यमपदलोपी) यस्य (बहुव्री०)। मघोनः = 'मघवत्' शब्द का ष० एक०। शेषे षष्ठी, मह्यते पूज्यते असौ मघवा। प्रकृतिपुरुषम् = प्रकृतिषु पुरुषः (प्रधानभूतः) (स० तत्पु०), अथवा प्रकृतिश्चासौ पुरुषश्च (कर्म० समास)। दूरबन्धुः = दूरे बन्धुर्यस्य सः (यक्षः), बहुव्री०। बध्नाति स्नेहेन हृदयमिति; √बन्ध् (क्र्या० प०, बांधना)+उ+दूरः = दूरस्थः तादृशः बन्धुः। अर्थित्वम् = अर्थयते असौ अर्थी √अर्थ+इन् (णिनि)। गतः = √गम्, (भ्वा० प०) जाना+त (क्त) प्र० पु० एक०। अधिगुणे = गुणमधिगतः प्रादि तत्पु० अथवा अधि (अधिक) गुणो यस्य तस्मिन्। (बहुव्री०) याच्ञा = √याच्+न (नङ्)। लब्धकामा = लब्धः कामः यया सा बहु० व्री० ॥६॥

विशेषः—पुष्करावर्तकानाम् = मल्लि० के अनुसार 'पुष्कर' और 'आवर्तक' से दो प्रकार की मेघों की श्रेष्ठ जातियों का बोध होता है। सारोद्धारिणी में इस पद की निम्नप्रकार से व्याख्या की गई है—'पुष्करं पानीयमावर्तयन्ति यथाकामं पृथिव्यां भ्रमयन्ति इति'। विल्सन (wilson) महोदय का विचार है कि 'पुष्कर' और 'आवर्तक' ये नाम इसलिए पड़े हैं कि इन शब्दों से 'आवर्त' (जलभँवर) का बोध होता है। ब्रह्म पु० और पुराण-सर्व० में इनके विषय में यह कहा है—'पुष्करा नाम ते मे । बृंहतस्तोयमत्सराः । पुष्करावर्तकास्तेन कारणेनेह शब्दिताः । नानारूपधरास्ते तु महाघोरस्वनास्तथा । कल्पान्ते वृष्टिकर्तारः संवर्ताग्नेर्नियामकाः ।' मोनियर विलियम के अनुसार 'पुष्करावर्तक' का पुंल्लि० बहु० में प्रयोग होता है और इनसे मेघों की उस जाति से अभिप्राय है जो मृत्यु और दुर्भिक्ष का कारण होती है। 'पुष्करावर्तकानाम्' के प्रयोग के लिए देखिए कु० स० II, ५० 'तदीयास्तोयदेष्वद्य पुष्करावर्तकादिषु'; और देखिए वेणी० III, ५ 'छन्नमेघैर्न गगनतलं पुष्करावर्तकाद्यैः'। कहीं-कहीं 'पुष्कर' के स्थान में 'पुष्कल' ऐसा पाठान्तर 'मिलता है।' 'रलयोरभेदः' इस नियम से 'र' को 'ल' होने से अर्थ में कोई भेद नहीं होता है।

याच्ञामोघा वरमधिगुणे० = इस पाद में विशेष का सामान्य से समर्थन होने से अर्थान्तरन्यास अलंकार है। इसी प्रकार के विचार के लिए देखिए—किरात० I, ८ 'समुन्नयन्भूतिमनार्यसंगमाद्वरं विरोधोऽपि समं महात्मभिः' ।।६।।

संतप्तानां त्वमसि शरणं तत्पयोद ! प्रियायाः
संदेशं मे हर [1]धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य ।
गन्तव्या ते वसतिरलका नाम यक्षेश्वराणां
बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या ।।७।।

---

१—धनपतेः ।

अन्वयः—हे पयोद ! त्वं सन्तप्तानां शरणम् असि, तत् धनपतिक्रोध-विश्लेषितस्य मे सन्देशं प्रियायाः हर। ते यक्षेश्वराणां बाह्योद्यान-स्थित-हर-शिरश्चन्द्रिका-धौतहर्म्या अलका नाम वसतिः गन्तव्या ॥७॥

(सं०) संतप्तानामिति। हे पयोद ! त्वं संतप्तानामातपेन वा प्रवासविरहेण वा संज्वरितानाम् "संतापः संज्वरः समौ" इत्यमरः। शरणं पयोदानेनातप-स्विन्नानां प्रोषितानां स्वस्थानप्रेरणया च रक्षकोऽसि। "शरणं गृहरक्षित्रोः" इत्यमरः। तत्तस्मात्कारणाद्धनपतेः कुबेरस्य क्रोधेन विश्लेषितस्य प्रियया वियोजितस्य मे मम संदेशं वार्तां प्रियाया हर। प्रियां प्रति नयेत्यर्थः। संबन्धसामान्ये षष्ठी। संदेशहरणेनावयोः संतापं नुदेत्यर्थः। कुत्र स्थाने सा स्थिता, तत्स्थानस्य वा किं व्यावर्तकं तत्राह—गन्तव्येति। बहिर्भवं बाह्यम्। "बहिर्देव-पञ्चजनेभ्यश्च" इति यञ्। बाह्ये उद्याने स्थितस्य हरस्य शिरसि या चन्द्रिका तया धौतानि निर्मलानि हर्म्याणि धनिकभवनानि यस्यां सा तथोक्ता। "हर्म्यादि धनिनां वासः" इत्यमरः। अनेन व्यावर्तकमुक्तम्। अलका नामालकेति प्रसिद्धा यक्षेश्वराणां वसतिः स्थानं ते तव गन्तव्या। त्वया गन्तव्येत्यर्थः। "कृत्यानां कर्तरि वा" (२।३।७१) इति षष्ठी ॥७॥

**पदार्थः**—पयोद = बादल। सन्तप्तानाम् = ताप से पीड़ितों की (ताप का कारण चाहे धूप हो, चाहे विरह)। शरणम् = रक्षा करनेवाला (जल देकर अथवा घर की ओर प्रेरणा करके)। धनपतिक्रोध० = कुबेर के क्रोध द्वारा (प्रिया से) वियुक्त हुए। बाह्योद्यानस्थित० = जिसके महल बाहर के उद्यान (बाग) में रहनेवाले शिव के सिर पर स्थित (चन्द्रमा की) चन्द्रिका (चांदनी) से धुले रहते हैं अर्थात् प्रकाशित हैं ऐसे। वसतिः = स्थान। गन्तव्या = जाना है ॥७॥

**भाषानुवादः**—हे मेघ ! तुम ताप से पीड़ितों की रक्षा करनेवाले हो, इसलिए कुबेर के क्रोध से [प्रिया—] वियुक्त हुए मेरे सन्देश को प्रिया के

पास ले जा ओ । तुम्हें यक्षेश्वरों की अलका नाम की पुरी जाना है, जहां के महल बाहर के उद्यान में रहनेवाले महादेव के सिर पर स्थित [चन्द्रमा की] चांदनी से धुले रहते हैं ॥७॥

व्याकरणम्—पयोद = पयः ददाति इति, सम्बोधन। सन्तप्तानाम् = सम्+√तप्, [भ्वा० प०]+क्त तेषाम्। असि = √अस् [अदा० गण प०], लट् लकार म० पु० एक०। धनपतिक्रोध० = धनपतेः क्रोधेन विश्लेषितस्य। वि+√श्लिष् [दिवा० प०], णिच्+त, तस्य। हर = √हृ, [भ्वा० उभ०], लोट् म० पु० एक०। बाह्योद्यानस्थित० = बाह्ये उद्याने स्थितस्य हरस्य शिरसि या चन्द्रिका तया धौतानि हर्म्याणि यस्यां सा तथोक्ता [बहु व्री०]। बहिः भवम् इति बाह्यम्। बाह्यमुद्यानं कर्म०। अलका = अलति भूषयति इति अलका; इसमें √अल् के साथ क्वन् प्रत्यय है। नाम = प्राकाश्ये अव्ययम्। 'नाम प्राकाश्य-सम्भाव्य-क्रोधोपगमकुत्सनेषु-च' इत्यमरः। गन्तव्या = √गम्+(भ्वा० प०) तव्य (कृत्यप्र०) स्त्रीलि० ॥७॥

विशेषः—शिरश्चन्द्रिका='मूर्ध्निबद्धचन्द्रकला' सारोद्धारिणी। श्लोक ४५ और ४६ में 'नवशशिभृता' तथा 'हरशशिरुचा' शब्दों का प्रयोग हुआ है। विशेष परिचय के लिये इन श्लोकों का 'विशेष देखें। इसके अतिरिक्त देखिये कु० सं० VII. १९ 'पत्युः शिरश्चन्द्रकलामनेन स्पृशेति सख्या परिहास-पूर्वम्'। यक्षेश्वराणाम्=इसके विषय में सारोद्धारिणी और सुमतिविजय का कथन है-"गुरावेकश्चेति पूज्यत्वाद्बहुवचनम्"; देखिये हेमचन्द्र II. २. १२४।

अलका—यह धन-देवता कुबेर की राजधानी है, जो स्वयं उत्तर दिशा का स्वामी है। अलका को वसुन्धरा, वसुस्थली और प्रभा भी कहते हैं। यह कैलाश पर्वत पर, जो कि हिमालय की चोटी है, स्थित है। देखिये—'विभाति यस्यां ललितालकायां मनोहरा वैश्रवणस्य लक्ष्मीः' B. V., II. ९ ॥७॥

मदर्थं प्रस्थितस्य ते पथिकाङ्गनाजनाश्वासनमानुषङ्गिकं फलमित्याह—

त्वामारूढं पवनपदवीमुद्गृहीतालकान्ताः
प्रेक्षिष्यन्ते पथिकवनिताः प्रत्ययादाश्वसन्त्यः[1] ।
कः संनद्धे विरहविधुरां त्वय्युपेक्षेत जायां
न स्यादन्योऽप्यहमिव[2] जनो यः पराधीनवृत्तिः ॥८॥

अन्वयः——पवन-पदवीम् आरूढं त्वां पथिकवनिताः प्रत्ययात् आश्वसन्त्यः ( तथा ) उद्गृहीतालकान्ताः ( सत्यः ) प्रेक्षिष्यन्ते । त्वयि संनद्धे ( सति ) विरह-विधुरां जायां कः उपेक्षेत अन्यः अपि यः जनः अहम् इव पराधीनवृत्तिः न स्यात् ॥८॥

(सं.) त्वामिति । पवनपदवीमाकाशमारूढं त्वाम् । पन्थानं गच्छन्ति ते पथिकाः । "पथः ष्कन्" (५।१।७५) इति ष्कन्प्रत्ययः । तेषां वनिताः प्रोषितभर्तृकाः । प्रत्ययात् प्रियागमनविश्वासात् । 'प्रत्ययोऽधीनशपथज्ञानविश्वासहेतुषु" इत्यमरः । आश्वसन्त्यो विश्वसिताः । श्वसधातोः शत्रन्तात् "उगितश्च" (४।१।६) इति ङीप् । तथा उद्गृहीतालकान्ता दृष्टिप्रसारार्थमुन्नमय्य धृतालकाग्राः सत्यः प्रेक्षिष्यन्ते । अत्युत्कण्ठतया द्रक्ष्यन्तीत्यर्थः । मदागमनेन पथिकाः कथमागमिष्यन्तीत्यत्राह—तथा हि——त्वयि संनद्धे व्यापृते सति विरहेण विधुरां विवशां जायां क उपेक्षेत ? न कोऽपीत्यर्थः । अन्योऽपि मद्व्यतिरिक्तोऽपि यो जनोऽहमिव पराधीनवृत्तिः परायत्तजीवनको न स्यात् । स्वतन्त्रस्तु न कोऽप्युपेक्षेतेति भावः । अत्रार्थान्तरन्यासोऽलंकारः । तदुक्तम्—"कार्यकारणसामान्यविशेषाणां परस्परम् । समर्थनं यत्र सोऽर्थान्तरन्यास उदाहृतः ।" इति लक्षणात् ॥ ८ ॥

पदार्थः—पवन-पदवीम्=वायु मार्ग को, आकाश में । आरूढम्=चढ़े हुये, जाते हुये । पथिकवनिताः=पथिकों ( परदेश गये हुये व्यक्तियों ) की स्त्रियां । प्रत्ययात्=( उनके घर लौट आने के ) विश्वास से । आश्वसन्त्यः=

१ आश्वसत्यः मल्लि० सा० । २ न्योऽप्ययमिव का. पा. ।

आश्वासन रखती हुईं, आशा पूर्ण हो। उद्गृहीतालकान्ताः=बालों के अग्र भाग को ऊपर पकड़े हुये। प्रेक्षिष्यन्ते=( उत्कण्ठा से ) देखेंगी। त्वयि संनद्धे= तेरे तैयार होने पर, उमड़ आने पर। विरह-विधुराम्=विरह से व्याकुल। जायाम् = पत्नीको। उपेक्षेत = उपेक्षा करे ( छोड़ दे )। पराधीनवृत्तिः = जिसकी आजीविका दूसरे के अधीन है ॥८॥

भाषानुवादः—आकाश में जाते हुये तुमको पथिकों की स्त्रियां ( पतियों के घर लौट आने के ) विश्वास से आशापूर्ण हो बालों के अग्रभाग को ऊपर किए हुये देखेंगी। तुम्हारे उमड़ आने पर विरह से व्याकुल हुई पत्नी की उपेक्षा दूसरा कौन व्यक्ति करे जिसकी कि आजीविका मेरी तरह दूसरों के अधीन न हो? ( अर्थात् कोई नहीं ) ॥८॥

व्याकरणम्—आरूढम् = आ+√रुह् (भ्वा० प०)+क्त। उद्गृहीता० = उद्गृहीता अलकानामन्ताः याभिः ताः ( बहुव्री० )। उद्गृहीत = उद्+ √ग्रह् ( क्र्या० उभ० ) + ई + क्त। पथिकवनिताः = पन्थानं गच्छन्ति ते पथिकाः ( ष्कन् प्रत्ययः ) तेषां वनिताः प्रोषितभर्तृकाः। प्रत्ययात् = प्रति+√इ+अच् भावे प्रत्ययः तस्मात्। आश्वसन्त्यः = आ+ √श्वस् ( अदा० प० ) से शत्रन्त+ङीप् ( ई ) प्रत्यय लगाने से 'आश्वसन्ती' रूप बना। फिर नदी के समान इसके रूप हुये। प्रेक्षिष्यन्ते = प्र+ईक्ष् ( भ्वा० आ० ), लृट् प्र० पु० बहु०।

संनद्धे = सम्+√नह् ( दिवा० प० )+क्त; सप्तमी एक०। विरह-विधुराम् = विरहेण विधुरा ताम् ( तृ०त० )। विधुरा = विगता धूः अस्याः इति विधुरा ( बहुव्री० )। त्वयि संनद्धे = सप्तमी ( Locative absolute )। उपेक्षेत = उप+√ईक्ष् ( भ्वा० आ० ), विधिलिङ् प्र० पु० एक०। पराधीनवृत्तिः = परस्मिन्नधीना पराधीना वृत्तिर्यस्य (बहुव्री०) ॥८॥

विशेष:—आश्वसन्त्यः = पाणिनि-व्याकरण के अनुसार 'आश्वसन्त्यः' यह

प्रयोग अशुद्ध है, क्योंकि 'श्वस्' अदादिगण का धातु है इसलिये अ ( शप् ) के लोप हो जाने से 'शप्श्यनोर्नित्यम्' से यहां नुम् ( न् ) न होकर 'आश्वसत्यः' यही होना चाहिये था, किन्तु काशिकाकार 'न विश्वसेदविश्वस्ते विश्वस्तेऽपि न विश्वसेत्' ( महाभारत ) "आश्वसेयुर्निशाचराः" ( भट्टि० ) इत्यादि उदाहरण देकर "आश्वसन्त्यः का समर्थन करता हुआ अन्त में कहता है "निरङ्कुशाः कवयः"। माधव अपने धातुपाठ में कालिदास के 'आश्वसन्त्यः' का उदाहरण देकर कहता है कि गणकार्य अनित्य होता है, अतएव इस अदादिगण के 'श्वस्' धातु में 'शप्' का लोप नहीं हुआ है। इन सब उदाहरणों में 'श्वस्' भ्वादिगण का ही माना गया है। कुछ प्रतियों में तो 'आश्वसत्यः' ऐसा पाठ मिलता है।

'संनद्धे' की सारोद्धारिणी में इस प्रकार व्याख्या है—'प्रकटितसुरधनु-तडिल्लता-गर्जितादि सामग्रीके'। देखिये विक्र० VI. १. 'नवजलधरः संनद्धोऽयं न दृप्तनिशाचरः।'

विरहविधुराम् = क्षीरस्वामी 'विधुर' का विग्रह इस प्रकार करते हैं—'विघटिता धूः कार्यभारोऽस्य।'

इस श्लोक में, अर्थान्तरन्यास अलंकार है, जिसका यह लक्षण है—'कार्यकारणसामान्यविशेषाणां परस्परम्। समर्थनं यत्र सोऽर्थान्तरन्यास उदाहृतः ॥८॥

न च तस्या नाशाद् व्रतस्खलनाद्वा निरर्थकस्त्वत्प्रयास इत्याह—

तां चावश्यं दिवसगणनातत्परामेकपत्नी-
मव्यापन्नामविहत[1]गतिर्द्रक्ष्यसि भ्रातृजायाम्।
आशाबन्धः कुसुमसदृशं प्रायशो ह्यङ्गनानां
सद्यः[2]पाति प्रणयि हृदयं विप्रयोगे रुणद्धि ॥ ९ ॥

१ अविहित। २ पातप्रणयि

अन्वयः——[ हे मेघ ! त्वम् ] दिवस-गणना-तत्पराम् [ अतएव ] अव्यापन्नाम् एकपत्नीं तां भ्रातृ-जायाम् अविहतगतिः [ सन् ] अवश्यं द्रक्ष्यसि । आशाबन्धः प्रणयि, कुसुम-सदृशम् [अत एव] विप्रयोगे सद्यःपाति अङ्गनानां हृदयं प्रायशः रुणद्धि ॥९॥

(सं.) तां चेति । हे मेघ ! दिवसानामवशिष्टदिनानां गणनायां संख्याने तत्परामासक्ताम् । "तत्परे प्रसितासक्तौ" इत्यमरः । अत एव अव्यापन्नाममृताम् । शापावसाने मदागमनप्रत्याशया जीवन्तीमित्यर्थः । एकः पतिर्यस्याः सैकपत्नी ताम् । पतिव्रतामित्यर्थः । "नित्यं सपत्न्यादिषु" (४।१।३५) इति ङीप, नकारश्च । भ्रातुर्मे जायां भ्रातृजायाम् । भ्रातृवन्निःशङ्कं दर्शनीयामित्याशयः । तां मत्प्रियाम् । अविहतगतिरविच्छिन्नगतिः सन्नवश्यं द्रक्ष्यसि चालोकयिष्यसि एव । तथा हि—आशाऽतितृष्णा "आशा दिगतितृष्णयोः" इति यादवः । बध्यतेऽनेनेति बन्धो बन्धनम् । वृन्तमिति यावत् । आशैव बन्ध आशाबन्धः कर्ता । प्रणयि प्रेमयुक्तम् । अत एव कुसुमसदृशम् । सुकुमारमित्यर्थः । अत एव विप्रयोगे विरहे सद्यःपाति सद्योभ्रंशनशीलमङ्गनानां हृदयं जीवितम् । "हृदयं जीविते चित्ते वक्षस्याकूतहृद्ययोः" इति शब्दार्णवे । प्रायशः प्रायेण रुणद्धि प्रतिबध्नाति । अर्थान्तरन्यासः ॥ ९ ॥

पदार्थः——दिवस-गणना-तत्पराम्=[अवधि के] दिनों के गिनने में लगी हुई। अव्यापन्नाम्=न मरी हुई, जीवित । अविहतगतिः=बिना [किसी] रुकावट की गतिवाला, बे-रोकटोक जाता हुआ । भ्रातृ-जायाम्=भाई की पत्नी, भाभी [यक्ष बादल को अपना भाई समझता है] । आशाबन्धः = आशा का बन्धन, तन्तु । विप्रयोगे = वियोग में । सद्यःपाति = जल्दी ही गिरजानेवाले, शीघ्र ही टूट पड़नेवाले । प्रणयि = प्रेम से युक्त । प्रायशः = प्रायः । रुणद्धि = रोके रखता है, अर्थात् जीवित रखता है । सारोद्धारिणी में इसकी 'अवलंबते' तथा सुमतिविजय में 'धारयति' ऐसी व्याख्या की गई है ॥९॥

भाषानुवादः—[हे मेघ !] तू [अवधि के] दिनों के गिनने में लगी हुई [अत एव] जीवित [अपनी] पतिव्रता भाभी को बिना [किसी] रुकावट के जाता हुआ अवश्य देखेगा, क्योंकि आशा का तन्तु प्रेम-भरे फूल की तरह [कोमल] [अत एव], शीघ्र ही टूट पड़ जानेवाले स्त्रियों के हृदय को प्रायः वियोग में रोके रखता है ॥९॥

व्याकरणम्—दिवसगणना० = दिवसानां गणनायां तत्परा ताम् [गणना√गण् चु० प०,+णिच्+युच् भावे] अव्यापन्नाम् = अ [नञ्]+वि+आ+√पद् [दिवा० आ०]+क्त, स्त्री०, द्वि० एक० । एकपत्नीम् = एकः पतिः यस्या इति । एक+पति+ङीप् । √पत्+न+ङीप् । यहां 'न' और 'ङीप्' का प्रयोग 'नित्यं सपत्न्यादिषु' सूत्र से हुआ है । अविहतगतिः=न विहता गतिर्यस्य [बहु व्री०] । विहत—वि+√हन्, [अ० प०]+त (क्त) । द्रक्ष्यसि=√दृश् [भ्वा० प०], लृट् लकार म० पु० एक० । भ्रातृजायाम् = भ्रातुः जायाम् [ष० त०], 'जाया' शब्द की व्युत्पत्ति के लिए देखिए—'पतिर्भार्यां संप्रविश्य गर्भो भूत्वेह जायते । जायायास्तद्धि जायात्वं यदस्यां जायते पुनः' ॥ मनु० IX. ८ । आशाबन्धः = आशायाः बन्धः [ष० तत्पु०] अथवा आशा एव बन्धः [कर्मधारय] । कुसुमसदृशम् = कुसुमेन सदृशम् [तृ० तत्पु०] । अङ्गनानाम् = प्रशस्तानि अङ्गानि आसाम् इति अङ्गनाः तासाम् । यहां 'न' प्रत्यय 'अङ्गात् कल्याणे' इससे सुन्दर अङ्गों के अर्थ में है । विप्रयोगे-वि+प्र√युज् [रुधा० प०]+घञ् भावे तस्मिन् । सद्यःपाति = सद्यः पतितुं शीलमस्य । सद्यः—अव्य० पत् [भ्वा० प०]+णिनि नपुं० प्र० ए० । रुणद्धि = √रुध् [रुधा० उभ०], √लट् लकार, प्र० पु० एक० ॥९॥

विशेषः—कुसुमसदृशम् = इसके लिए देखिए विक्र० I. ६. कुसुमसमबन्धनं हृदयम्' । और देखिए उत्तर० IV. १२. 'पुरंध्रीणां चित्तं कुसुमसुकुमारं हि भवति । आशाबन्धः = देखिए—मालती० IX. २६. 'आशा तन्तुर्न च कथयताऽ-

त्यन्तमुच्छेदनीयः, प्राणत्राणं कथमपि करोत्यायताक्ष्याः स एकः'। और देखिए—उद्धवसन्देशः ४३ 'आशापाशैः सखि नवनवैः कुर्वती प्राणबन्धम्'। अभि० शाकु० IV में भी देखिए- 'गुर्वपि विरहदुःखमाशाबन्धः साहयति' विक्र० III 'शक्यं खल्वाशाबन्धेनात्मानं धारयितुम्'।

अव्यापन्नाम्—इसका अर्थ है जो मरी नहीं अर्थात् जो यथा तथा शरीर धारण किए हुए है, या जीवित है। यह साभिप्राय विशेषण है। इससे मन तथा शरीर की दुर्बलता व्यङ्ग्य है।

भ्रातृजायाम्—यक्ष मेघ को भाई समझता है, अतः उसने निज पत्नी को 'भ्रातृजाया' कहा है। इस श्लोक में अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है। मल्लि० के अनुसार 'तां चावश्यम्' यह श्लोक मन्दं मन्दम् वाले अगले श्लोक के अनन्तर आता है अर्थात् यह ९वाँ श्लोक है और वह १०वाँ। परन्तु मल्लि० का यों क्रम प्रकरणानुसार ठीक-सा नहीं लगता। कारण यह है कि यक्ष ने मेघ को उसकी यात्रा का आनुषङ्गिक फल पूर्ववर्ती श्लोक 'त्वामारूढम्' में 'पथिक-वनिताओं का आश्वासन' बताया है, इसलिये 'उस के अनन्तर मुख्य फल बताना भी आवश्यक ही है और वह है 'ताञ्चावश्यम्' में भ्रातृ-जाया का दर्शन। इस श्लोक का 'च' शब्द इन दोनों फलों का समुच्चायक है। मल्लि० ने व्याख्या करते समय इस 'च' का अर्थ ही नहीं बताया। यात्रा के दोनों फल बता देने के बाद 'शुभ शकुन' के दो श्लोक आते है 'मन्दं मन्दम्' और 'कर्तुं यच्च'। पहिले में 'अनुकूल वायु, एवं वाम-स्थित चातकनदन और दूसरे में 'शिलीन्ध्रों का उद्भव एवं हंस'। इस तरह शकुन भी बता देने के बाद [आपृच्छस्व] रामगिरि से बिदा ले कर यात्रा का मार्ग बताने के लिये 'मार्गं मत्तः', श्लोक आता है। इसलिये प्रकरण-समन्वय की दृष्टि से 'त्वामारूढम्' और 'ताञ्चावश्यम्'। तदनन्तर, 'मन्दं मन्दम्' और 'कर्तुं यच्च' यही श्लोक-क्रम उचित है। का० पा० का भी यही मत है। शारदारञ्जन राय और मोरेश्वर काले ने भी यही श्लोक-क्रम दिया है, जो हमने माना है ॥९॥

निमित्तान्यपि ते शुभानि दृश्यन्त इत्याह—

मन्दं मन्दं नुदति पवनश्चानुकूलो यथा त्वां
　　वामश्चायं नदति मधुरं चातकस्ते सगन्धः[१]।
गर्भाधानक्षण[२]परिचयान्नूनमाबद्धमालाः
　　सेविष्यन्ते[३] नयनसुभगं[४] खे भवन्तं बलाकाः ॥ १० ॥

अन्वयः——अनुकूलः पवनः त्वां मन्दं मन्दं यथा नुदति । अयं सगन्धः चातकः ते वामः [सन्] मधुरं नदति । गर्भाधानक्षणपरिचयात् खे आबद्धमालाः बलाकाः नयन-सुभगं त्वां नूनं सेविष्यन्ते ॥१०॥

(सं.) मन्दं मन्दमिति। अनुकूलः पवनो वायुस्त्वां मन्दं मन्दम् । अतिमन्दमित्यर्थः। अत्र कथंचिद्वीप्सायामेव द्विरुक्तिर्निर्वाह्या । "प्रकारे गुणवचनस्य" (८।१।१२) इत्येतदाश्रयणे तु कर्मधारयवद्भावे सुब्लुकि मन्दमन्दमिति स्यात् । तदेवाह वामनः (काव्यालंकार. ५।२।८७)—"मन्दमन्दमित्यत्र प्रकारार्थे द्विभावः" इति। यथा सदृशम् । भाविफलानुरूपमित्यर्थः । "यथा सादृश्ययोग्यत्ववीप्सास्वार्थानतिक्रमे" इति यादवः । नुदति प्रेरयति । अयं सगन्धः सगर्वः । संबन्धीति केचित् । "गन्धो गन्धक आमोदे लेशे संबन्धगर्वयोः" इत्युभयत्रापि विश्वः । ते तव वामो वामभागस्थः । "वामस्तु वक्रे रम्ये स्यात्सव्ये वामगतेऽपि च" इति शब्दार्णवे । चातकः पक्षिविशेषश्च मधुरं श्राव्यं नदति व्याहरति । इदं निमित्तद्वयं वर्तते । वर्तिष्यते चापरं निमित्तमित्याह—गर्भेति । गर्भः कुक्षिस्थो जन्तुः "गर्भोपकारके ह्यग्नौ भुखे पनसकण्टके । कुक्षौ कुक्षिस्थजन्तौ च" इति यादवः । तस्याधान-मुत्पादनं तदेव क्षण उत्सवः। सुखहेतुत्वादिति भावः । "निर्व्यापारस्थितौ काल-विशेषोत्सवयोः क्षणः" इत्यमरः । तस्मिन्परिचयादभ्यासाद्धेतोः खे व्योम्नि । आबद्धमालाः । गर्भाधानसुखार्थं त्वत्समीपे बद्धपङ्क्तय इत्यर्थः । उक्तं च कर्णो-

---

१—ते सगर्वः म० सिं० सु० वि० सा० वि०, तोयगृध्नुः वल्लभ । २—गर्भाधा-नक्षमपरिचयं, वि० क्षम० स्थिर० । ३—प्रेक्षिष्यन्ते । ४—सुखदम् ।

दये--"गर्भं बलाका दधतेऽभ्रयोगान्नाके निबद्धावलयः समन्तात्" इति । बलाका बलाकाङ्गना नयनसुभगं दृष्टिप्रियं भवन्तं नूनं सत्यं सेविष्यन्ते । अनुकूलमारुत-चातकशब्दितबलाकादर्शनानां शुभसूचकत्वं शकुनशास्त्रे दृष्टं तद्विस्तर-भयान्नालेखि ॥ १० ॥

पदार्थः—मन्द मन्दम् = धीरे-धीरे । यथा = अनुरूप, ठीक ही । नुदति = प्रेरणा करता है, ले जाता है। सगन्धः = अभिमानी । वामः = बायाँ, बांई ओर स्थित । नदति = शब्द करता है, बोलता है । गर्भाधान-क्षण-परि-चयात् = गर्भ धारण करने (संभोग) के आनन्द के अभ्यास के कारण । खं = आकाश में । आबद्ध-मालाः = पंक्तियां बांधे हुए । नयन-सुभगम् = आँखों को सुन्दर लगनेवाले । बलाकाः = बक-स्त्रियां । नूनम् = अवश्य, सेविष्यन्ते = सेवा करेंगी ॥१०॥

भाषानुवादः—अनुकूल पवन तुझे धीरे-धीरे ठीक ही ले जा रहा है; यह अभिमानी चातक तेरे बांई ओर स्थित हो मीठा बोल रहा है । गर्भाधान रूपी आनन्द के अभ्यास के कारण आकाश में पङ्क्तियां बांधे हुए बगुलियां आँखों को सुन्दर लगनेवाले तेरी सेवा अवश्य करेंगी ॥१०॥

व्याकरणम्—मन्दं मन्दम् = यह 'भृशार्थ' में (अधिकता को सूचित करने के अर्थ में) द्विरुक्ति है । इसका अर्थ बहुत धीरे है । वामन का 'मन्दं मन्दमित्यत्र, प्रकारार्थे द्विर्भावः, यह कहना गलत है, क्योंकि यहां 'मन्द मन्दं' से मन्द-सा वा कुछ मन्द अर्थ विवक्षित नहीं है । साथ ही 'प्रकारार्थे द्वित्वं कर्मधारयवत्' होता है, इसलिए यहां समास होने पर 'मन्द-मन्दं' होना चाहिए था न कि 'मन्दं मन्दम्' । इस प्रकार 'मन्द-मन्दम्' का अर्थ बहुत धीरे-धीरे ही है । वामः = वामस्थः नुदति = √नुद् (प्रेरणा करना) [तुदा० प०], लट् प्र० पु० एक० । नदति = √नद् (अव्यक्त शब्द करना) [भ्वा० प०], लट प्र० पु० एक० । गर्भाधानक्षण० = गर्भस्य आधानं तदेव क्षणः (उत्सवः) तस्मिन् परिचयात् ।

आबद्धमालाः = आबद्धाः मालाः याभिः ( बहुव्री० ) ताः । नयनसुभगम् = नयनयोः सुभगः (शेषषष्ठ्या समासः) तम् । सेविष्यन्ते = √सेव् (भ्वा०आ०) लृट् प्र० पु० एक० ॥१०॥

विशेषः—यथा = मल्लि० ने इसका अर्थ 'सदृश' 'ठीक' किया है, परन्तु सारोद्धारिणी और सुमतिविजय इसे श्लोक के पूर्वार्ध में आए हुए उपवाक्यों को उत्तरार्ध में दिए गए प्रधान—वाक्य के साथ जोड़नेवाले संयोजक 'ज्यों' के अर्थ में लेते हैं। ऐसा करने से श्लोकार्थ यों होगा--'ज्यों ही अनुकूल वायु तुझे धीरे-धीरे ले जायगा और यह अभिमानी चातक तेरे बांई ओर स्थित हो मीठा बोलेगा, गर्भाधान रूपी आनन्द के अभ्यास के कारण आकाश में पङ्क्तियां बांधे हुए बगुलियां·········सेवा करेंगी'। वामश्चायम्—इस सम्बन्ध में विल्सन (Wilson) महोदय यह श्लोक देते हैं–'बर्हिणश्चातकाश्चाषा ये च पुंसंगिताः खगाः । मृगा वा वामगा दृष्टाः सैन्यसम्पद्बलप्रदाः।' मोर, चातक आदि पक्षियों का तथा हरिणों का बांई ओर से होकर जाना शुभ शकुन है।

सगन्धः = इसका दूसरा अर्थ 'सम्बन्धी' भी है जो इस स्थल में भी ठीक बैठता है, क्योंकि कविता की दृष्टि से 'बादल' और 'चातक' का परस्पर बड़ा सम्बन्ध है। देखिए—अभि० शाकु० V 'सर्वः सगन्धेषु विश्वसिति'।

गर्भाधानक्षण० = इसका यह भी अर्थ हो सकता है–गर्भाधाने गर्भग्रहणावसरे क्षणं क्षणमात्रं परिचयः संगमः तस्मात् अर्थात् गर्भग्रहण के अवसर में क्षण भर के लिए ही मेल होने के कारण। सुमतिविजय ने इस अर्थ को माना है।

सेविष्यन्ते नयन० = देखिए V मृच्छ० २३ 'प्रोड्डीयेव बलाकया सरभसं सोत्कण्ठमलिङ्गितः (मेघः)। 'बलाका' का सदा स्त्रीलिङ्ग में प्रयोग होता है, अतः 'बलाकाः' का बकपङ्क्तियां अर्थ है ॥१०॥

संप्रति सहायसंपत्तिश्चास्तीत्याह—

कर्तुं यच्च प्रभवति महीमुच्छिलीन्ध्रामवन्ध्यां[1]

तच्छ्रुत्वा ते श्रवणसुभगं गर्जितं मानसोत्काः ।

आ कैलासाद् बिसकिसलयच्छेदपाथेयवन्तः

संपत्स्यन्ते नभसि भवतो राजहंसाः सहायाः ॥ ११ ॥

अन्वयः——यत् च महीम् उच्छिलीन्ध्राम् (अत एव) अवन्ध्यां कर्तुं प्रभवति, तत् श्रवणसुभगं ते गर्जितं श्रुत्वा मानसोत्काः बिस–किसलय–च्छेद–पाथेयवन्तः राजहंसाः नभसि आ कैलासात् भवतः सहायाः सम्पत्स्यन्ते ॥११॥

(सं.) कर्तुमिति । यद् गर्जितं कर्तुं महीमुच्छिलीन्ध्रामुद्भूतकन्दलिकाम्; "कन्दल्यां च शिलीन्ध्रः स्यात्" इति शब्दार्णवे । अत एवावन्ध्यां सफलां कर्तुं प्रभवति शक्नोति । शिलीन्ध्राणां भाविसस्यसंपत्तिसूचकत्वादिति भावः । तदुक्तं निमित्तनिदाने—"कालाभ्रयोगादुदिताः शिलीन्ध्राः संपन्नसस्यां कथयन्ति धात्रीम्" इति । तच्छ्रवणसुभगं श्रोत्रसुखम् । लोकस्येति शेषः । ते तव गर्जितं श्रुत्वा मानसोत्का मानसे सरस्युन्मनसः । उत्सुका इति यावत् । "उत्क उन्मनाः" (५।२।८०) इति निपातात्साधु । कालान्तरे मानसस्य हिमदुष्टत्वाद्धिमस्य च हंसानां रोगहेतुत्वादन्यत्र गता हंसाः पुनर्वर्षासु मानसमेव गच्छन्तीति प्रसिद्धिः । बिसकिसलयानां मृणालाग्राणां छेदैः शकलैः पाथेयवन्तः । पथि साधु पाथेयं पथि भोज्यम् । "पथ्यतिथिवसतिस्वपतेर्ढञ्" (४।४।१०४); तद्वन्तः । मृणालकन्दशकलसंबन्धवन्त इत्यर्थः । राजहंसा हंसविशेषाः । "राजहंसास्तु ते चञ्चुचरणैर्लोहितैः सिताः" इत्यमरः । नभसि व्योम्नि भवतस्तव आ कैलासात् कैलासपर्यन्तम् । पदद्वयं चैतत् । सहायाः सयात्राः । "सहायस्तु सयात्रः स्यात्" इति शब्दार्णवे । संपत्स्यन्ते भविष्यन्ति ॥ ११ ॥

---

१ उच्छिलीन्ध्रातपत्रां०, म० सि०, सु० वि०, वल्ल०, सारो०, विल्स ।

